॥ वा ॥ ११
जयपुर में कीधो चोमास, सहु पाम्या हर्ष–उल्लास – वा
"रतनचन्द्र" ए कीधी ढाल, चराणु दीपक माल
॥ वा ॥ १२

---

( ३२ )

## जिनेश महिमा

( तर्ज:—सारंग राग )

जिनराज जी महिमा अति घणी, कांई कहीय न जावे
॥ टेर
सुर नर असुर विद्याधर किन्नर, सेवा सारे तुम तणी ॥
जि ॥ १
काम धेनु चिन्तामणी, सुरतरु में लाधो चिन्तामणी ॥
जि ॥ २
अवर देव सहु काँच बराबर, तूं छे हीरारी कणी ॥
जि ॥ ३
मृत्य, पाताल के मांही, तुम कीरत काने सुणी ॥ जि ॥

ध्यान तुमारो सहु नर ध्यावे, ज्ञानी ध्यानी ने महामुनी
॥ जि० ५ ॥
रात दिवस तुम वस र्‌या मन में दरशन होसी कर्म हणी
॥ जि० ६ ॥
सेवक नी यह अर्ज सुणी ने, टालो मरण जरा अणी
॥ जि० ७ ॥
"रतनचन्द" कहै तारो साहेब, तूं तारक त्रिभुवन धणी
॥ जि० ८ ॥

---

( ३३ )

## गुरु गुण मिहमा

( तर्ज—जय बोलो पार्श्व जिनेश्वर की )

मिलिया गुरु ज्ञान तणा दरिया ॥ टेर ॥
सुण उपदेश रेस गई तन की,
भव भव के पातक झरिया ॥ मि ॥ १
सुमत गुपत चित्त दृढ कर राखे,
पाले शुद्ध निर्मल क्रिरिया ॥ मि ॥ २
सप्तवीस गुण

# गुरु वचन अमीरस

मन सतगुरु सीख कहा भूले ॥ टेर ॥

काल अनाद लयो मानव भव,
धर्म विना आगे कहा धूले ॥ मन ।
अचल अखेपद आवे छिन में,
सतगुरु वेण के कुण तूले ॥ मन
पुद्‌गल फंद रचियो इण जग में,
देख देख चित्त कहा फूले ॥ मन ।
"रतनचंद" गुरु वचन अमीरस,
आतमराम सदा झूले ॥ मन ।

( ३५ )

## उपकारी गुरु

गुरु सम कुण जग में उपकारी ॥ टेर ॥

मेट मिथ्यात कियो चित्त निर्मल,
ससिशिरोमण सुखकारी ॥ गुरु ॥ १
आतम ज्ञान अपूर्व पायो,
भर्म मिथ्या मेटी सारी ॥ गुरु ॥ २
इन्द्रिय चोर किया ठग ठावा,
मन महिपत लीधो मारी ॥ ३ ॥
आगम वेद कुरान पुराण में,
गुरु महिमा सुविस्तारी ॥ ४ ॥
गुरुगुण कहतां जिन पद लहीये,
क्रोड क्रोड़ जाऊं वारी ॥ ५ ॥
गुरु गुण लोप लियो कुण शिवपुर,
अपछन्दा जे अहंकारी ॥ ६ ॥

( ३६ )

## गुरू वाणी

( तर्ज–राग सोरठ गिरनारी )

म्हाने रूडो लागे छे जी गुरु उपदेश ॥ टेर ॥

सत्य वचन सुधारस[1] प्रकटे, कूड़ नहीं लवलेश ॥ म ॥१

मूल मिथ्यात-तिमिर[2] दुःख टालण, गुरू उपदेश दि

पुद्गल–रुची विषम–ज्वर मेटन, समकित रस प्रकटेश
॥ म ॥ २

आठ कर्म को घाट विषमता, टाले सकल क्लेश ।

भ्रमत भ्रमत पुद्गल मह पूरे, अब सुख कियो विशेष
॥ म ३

धन-धन ग्राम नगर पुर पाटन, धन सुन्दर उपदेश,

जहां सद्गुरु सिंहासन बैठा, भाषे दया-धर्म रेश ॥ म '

---

१. अमृत २. अन्धकार ३. सूर्य

निरखत नयण भविक-जन हरसत, पामित सुख असेस,
गुरु वायक सुण खायक भावे, पावे मुगत अवेस ॥ म ५ ॥
कामधेनु चिन्तामण सुरतरु, सद्गुरु वचन अजेश
'रतनचंद' कहै गुरु चरणांबुज, मुझ मस्तक प्रवेश ॥ म ६ ॥

---

( ३७ )

## -सांवलिया साहिब-

( तर्ज–माँ मेटो हमारी ममता देशी )

सांवलिया सुरत थांरी, प्रभु मो मन लागे प्यारी ॥ टेर ॥
समुद्र विजय सुत नीको, जादव कुल मंडन टीको ॥सा १॥
थांने राणी सेवा देवी जाया, थांरे इन्द्र महोत्सव आया
॥ सा २ ॥
प्रभु रूप अनूपम भारी, देखत रीझत नर नारी ॥ सा ३ ॥
प्रभु तोरणथी रथ वाल्यो, प्रभु जीव-दया व्रत पाल्यो
॥ सा ४ ॥
प्रभु करुणा रस मन धारी, थे छोडी राजुल नारी
॥ सा ५ ॥
प्रभु तप जप

॥ सा ९

हे प्रभु विरुद तुम्हारो पालो, हिवे तारक म करो टालो
॥ सा १०

म्हारी लिव साहिब सु ं लागी, सहु भ्रान्ति मिथ्यात री
॥ सा ११

गुरु गुमानचन्दजी सुखकारी, ओलख बताई तुम्हारी
॥ सा १

चौपन वैसाख में गायो, "रतनचंद" आनन्द सुख पायो
॥ सा १

---

( ३८ )

## वीर जन्मोत्सव

( तर्ज-'हिरणी चर चरे ललना' ए देशी )

धन्न सिद्धारथ राजवी ललना,
ललाजी हो धन त्रिसला दे
जिनवर जन्मियो ललना ॥ टेर ॥

दसमा स्वर्ग थी चवकरी ललना, ललाजी हो उपना गर्भ
मँझार ॥ जि १ ॥
ईति, भीति दूरे टली ललना, ललाजी हो मिट गई जगतनी
पीर ॥ जि २ ॥
शुभ लगन सुत जनमियो ललना, ललाजी हो नाम दियो
महावीर ॥ सा ३ ॥
छपन कुमारी मिल करी ललना, ललाजी हो गावे गीत
रसाल ॥ जि ४ ॥
घर घर रंग बधावना ललना, ललाजी हो घर घर मंगल
गान ॥ जि ५ ॥
इन्द्र पांच रूपे करी ललना, ललाजी हो मेरु शिखर ले
जाय ॥ जि ॥
आठ सहस्र चौसठ घड़ा ललना, ललाजी हो प्रभुजी ने
दिया न्हवाय ॥ जि ४ ॥
देव घणो महोच्छव करे ललना, ललाजी हो, थई थई शब्द
उच्चार ॥ जि ॥
वाजा वाजे अनिवंणा ललना, ललाजी हो मादलना धोंकार
॥ जि ५ ॥
ठम ठम पग ठमका करे ललना, ललाजी हो घम घम

तीस वर्ष घर में रह्या ललना, ललाजी हो लीधो संजम
॥ जि ७
तप तपिर्या अति आकरा ललना, ललाजी हो ध्यायो
निर्मल ध्यान।
चारकर्म[1] चकचूर ने ललना, ललाजी हो पाम्या केवल
॥ जि ८
जिन मारग दीप्यो घणो ललना, ललाजी हो कियो
उपकार ॥
नर नारी तार्या घणा ललना, ललाजी हो पहुँता
मँझार ॥ जि ९
पू गुमानचंदजी परसाद सु ललना, ललाजी हो 'रतनचं
करे अरदास,
समत् अठारे पचास में ललना, ललाजी हो पीपड़
चौमास ॥ जि १०

---

१-घातीय कर्म-ज्ञानावरणीय, दर्शनावरणीय, मोहनीय, अन्तरा

( ३९ )

## श्री वामाजी रा नंद

( तर्ज—झिलारी देशी )

बणारसी नगरी सुन्दर अति सोभे हो, वामादेजी रा नंद
वामादेजी रा नन्द ॥ टेर ॥
परदेशी लोग वटाऊ तणा, मन मोहे हो जिनंद ॥ वा १ ॥
भू-भामण[1] सिर तिलक अश्वसेन राया हो वा० राणी सुख
दायक पुत्र रत्न जिन जायो हो जिनंद ॥ वा ॥
इन्द्र चन्द्र मिल प्रभुजी नो महोछव कीधो हो, वा०
संसार असार तज संजम मारग लीधो हो ॥ जि० ३ ॥
मोर चकोर जलधर द्विजराज ने ध्यावे हो, वा०
पास जिनंद आनन्द सदा मन भावे हो ॥ जि० ४ ॥
जगतारण जोगीसर तुम सुखदाई हो, वा०
कामधेनु चिन्तामणी सूं अधिकाई हो ॥ जि० ५ ॥
भव भव नाम तुम्हारो ही आडो आवे हो, वा०
नाम थकी शिव मोक्ष तणा सुख पावे हो । जि० ६॥
गुणवंत ज्ञानी ध्यानी तणा मन मोहे हो, वां०
हंस, इंदु सुरस्मय इकी सोहे हो ॥ वा ७ ॥
पूज्य गुमानचंद जी पुण्य जोगे पाया हो, वा०

शान्ति करो शान्तिनाथजी
तुम सम जग में कोई नहीं, थे तीन भवन का नाथजी
॥ शां १

विश्वसेन राजा दीपतो अचलादे थांरी माय जी।
सर्वारथ सिद्ध थी चवी करी, थे उपना गर्भ में आयजी
॥ शां० २

शांति नाथ प्रभु जन्मिया, शान्ति हुई सहुलोक जी।
दुःख दोहग दूरे टल्यो, मिट गयो जगनो शोकजी
॥ शां० ३

चोसठ सहस्त्र राणी परणिया, आयो समता-भाव जी।
संसार ना सुख भोगवी, संजम लियो धर चावजी ॥ शां

एक मास छद्मस्थ रया, थे ध्यायो निर्मल ध्यान जी।
चार कर्म चकचूर ने, थे पायो केवल ज्ञानजी ॥ शां० ५

शान्तिनाथ साता करे, आपद् जावे दूर जी।
मन-वांछित सुख सम्पदा, रहे भंडार भरपूरजी ॥ शां० ६

भूत-व्यन्तर राक्षस जिके, डाकण साकण चोर जी।

पृ० ४८ का शेष—गाथा सं० ६ से आगे।

नामथकी आपद टले, मिटे शत्रु को जोर जी ॥ शां. ७ ॥
शान्ति समान संसार में, अवर न बीजो देव जी।
तिरण तारण जिनराज जी, हूँ सेव करू नितमेव जी ॥ शां० ८॥
संवत अठारे इक्कावने, पीपाड़ शहर चोमास जी।
पूज्य गुमानचन्दजी रे प्रसाद थी, 'रत्नचन्द' करे अरदास जी
शां० ॥ ९ ॥

( ४१ )

## श्री मंधर महिमा

( तर्ज—पनारी देशी )

श्री मन्धर जिनदेव, प्रभू म्हारो दरसण देखण हिवड़ो उमगेजी । जि०

सारे थांरी सुरनर सेव-प्र० चोसठ इन्द्र उभा ओलगे जी ॥ जि० १ ॥

सुण सुण अमृत वाण-प्र० निर्मल पाणीजी वाणी आपकी जी ।
प्रकटे समकित रयन प्र० ततखण नासे मनसा पापरी जी ॥ जि० २ ॥

प्रभू गुण गहर गंभीर प्र० दरसण देखी ने हरखे आंखड़ी, जी । जी०

हुलसे हिवड़ो जी हीर प्र० विकसे काया कमलनी पांखड़ी जी ॥ जि० ३ ॥

जग तारण जिनराज प्र० हूँ पिण चाऊं जी चरणा री चाकरी जी ।

# सेवक की अरदास

( तर्ज—अनोखा भंवरजी हो साहिब झालो द्यूं घर आव )

साहिब सांभलो हो प्रभूजी, सेवक नी अरदास ॥ टेर ॥
पुंडरिकनी नगरी भली हो, प्रभूजी श्रेयांस राय उदार
माता थारी सत्यकी हो, प्रभूजी रुक्मण नामे नार
॥ सा० १

संसार ना सुख भोगवी हो, प्रभूजी, लीधो संजम भार ।
केवल ज्ञान प्रकाशियो हो, प्रभूजी देव मिल्या तिणवार
॥ सा०

आप बसो विदेह में हो प्रभूजी, हूँ बसूं अति दूर ।
बिच में भंगी झाड़ी घणी हो, प्रभूजी किम कर आवूँ
॥ सा०

सुरनर तुम सेवा करे प्रभूजी, नर नारयां ना ठाठ ।
हूँ आवीसक्तो नहीं हो प्रभूजी, विच में विषमी वाट
|| सा० ४ ||

श्री सीमंधर साहेबा हो प्रभूजी, अर्ज करू कर जोड़ ।
भवसागर भटक्यों घणो हो प्रभूजी, अब बंधन थी छोड़
|| सा० ५ ||

नरक निगोद में हूँ भम्यो जी हो प्रभुजी, कुगुरु तणे संग बैठ
सुख रति पाम्यो नहीं हो प्रभूजी, हिंसा धर्म में पैठ
|| सा० ६ ||

श्रो दुःखमी आरो पांचमो हो प्रभूजी, घणा फैल फितूर ।
मैं धर्म पायो आपरो हो प्रभुजी मिथ्या मत कियो दूर
|| सा० ७ ||

रतन चिन्तामणी नाखने हो प्रभुजी, कांकर कुण ले हाथ ।
अटवी मांहीं कुणे भमे हो प्रभुजी, छोडी सखरो साथ
|| सा० ८ ||

अमृत भोजन छोड़ने हो प्रभुजी, तुसिया कहो कुण खाय ।
देवलोक न म[illegible] नरक [illegible]

अबतो शरणो आपरो हो, प्रभुजी दीजो पार उतार
॥ सा० ११

तारक धर्मज आपरो हो प्रभुजी, पर भव में आधार।
जे हिरदा में राखसी हो प्रभुजी, जिणरो खेवो पार
॥ सा० १२

संवत अठारे तेपने हो प्रभुजी, नागोर शहर चौमास।
पूज्य गुमानचंद जी रा प्रसादथी हो प्रभुजी, "रतन"
अरदास ॥ सा० १३

---

( ४३ )

## श्री धर्मनाथ प्रार्थना

( तर्ज—शंकर बसे रे कैलाश में )

म्हारो मन लाग्यो धर्म जिनंद सुं रे ॥ टेर ॥
धर्मतीर्थ वरतावे रे, भविक-जीव प्रतिबोधने रे।

मुगत-महल में लावे रे ।। म्हा० १ ।।
विजय-विमान थी चव करी, रतनपुरी शुभ ठाम रे ।
भानुराय सुव्रतामातजी, जन्म लियो अभिराम रे
।। म्हा० २ ।।

राणी परण्या अति सुलक्षणी रे आण्यो मन वैराग ।
तन धन जोवन जाण्यो कारमो, ततक्षण दीनो छःत्यागरे
।। म्हा० ३ ।।

शुभ परिणामें पदवी प्रकटी रे, हुआ तीर्थंकरराय रे ।
सुर असुर मिल्या सहु देवता, लुल लुल लागे हो पाय रे
।। म्हा० ४ ।।

तेज प्रताप तिहुँ लोकज मेरे, रयो तीन छत्र में फाव रे ।
परखदा सोभे जिन मुख आगले रे, वाड़ी खुली है गुलाव रे
।। म्हा० ५ ।।

सिर अशोक छाया करे रे, शोक न रहे लिगार रे ।

|| म्हा० ८

वाणी तो मीठी अमृत सारखीरे, जाणे दूध पिवात रे।
सुणता तो तृपत थावे जीवड़ोरे, अवर सुहावे नहीं वांत
|| म्हा ९

काच नो खंड अने किहां मणिरे, किहां तारा किहां
विपने अमृत रस नों आंतरोरे, तिम अन्य देव जिनंद
|| म्हा १०

घणा जीवने जीनवर तारनेरे, मुक्त गया महाराज रे।
अब हूँ सरणों साहिब आपरेरे, सारो वंछित काजरे
|| म्हा ११

संवत अठारे वर्ष चोपनेरे, मोटो शहर नागोर रे।
पूज्य गुमानचंद जी प्रसाद थी रे "रतन" कहे कर
|| म्हा १

---

१ नेत्र २ कालिमा

## ( ४४ )

# श्री युग मंधर स्तवन

( तर्ज–कांइय तारीफ करु हो )

श्री युगमंदिर साहिब केरो, चित्त नित दरशण चावे हो
॥ टेर ॥

निर्धन रे एक धननी इच्छा, भाग विना किम पावे हो
॥ श्री० १ ॥

नन्दन-वन सुख छोड़ स्वर्ग थी, तुम दरशण आवे हो,
अमृत वाणी कर इन्द्राणी, तुम गुण मंगल गावे हो
॥ श्री २ ॥

छत्र धरे सिर चामर वींजे, सुरनर सहु हरसावे हो ।
वर्षा काल प्रवल घन प्रगटयो, भव भव तपत मिटावे हो
॥ श्री ३ ॥

भविजन मोर निहोर करी, धुन सन्मुख आन बधावे हो
वाणी रो तरंग जग प्रकटी, सूत्र सिद्धान्त सुणावे हो
॥ श्री ॥ ४ ॥

निरखण नयन मनोरथ म्हारे, पिण पूरण किम थावे हो,
सज्जन बल्लभ सुर मित्र न म्हारे, तुम सुं आन मिलावे हो
॥ ॰ ५ ॥

# दर्श पिपासा

तर्ज सुन्दर सोवणी एदेशी

मनडो उमायो दरसण देखवा, चंचल होय रयो चित्त,
हृदय सरोवर हो उलटे रे नीसरे, आवत जावत नित
|| म || १

आपने म्हारे हो छेनी अति घणी, पिण वस रह्या मुझ
नाम तुमारो हो राखूं तायत नी परे, तरूण पुरुप जिम
|| म ||

चंद चकोरा हो मेघ ध्यावे सखी चातक जलधर जेम
प्यासो पाणी हो हंस सरोवरां, जिम तुम देखण प्रेम
|| म०

राग ने द्वेप हो दोय जाड़ा घणा, प्रबल चारों कषाय।
पंच प्रमाद[१] हो रोग अगाध छे किण विध मेलो थ
|| म०

---

१ मदिरा ( मद्य ), विषय, कषाय, निद्रा और विकथा

पुद्गल सेती हो रूच नहीं उतरे, जिन गुण थोथा रंग ।
निर्मल संजम हो दुक्कर आराधवा, अष्टवैरी मुझ संग
॥ म० ५ ॥

संशय म्हारा हो सारा ही टाल सूं, गाल सूं मोह मद छाक
नयणे निरखी हो चरणज भेट सूं, मो मन यह अभिलाख ।
॥ म० ६ ॥

मन हिलोला हो जल किल्लोलसा मांडे जी खेचा तान
तरुण पुरुष रे हो सिर जिम केवडो, ज्यूं थारा वचन प्रमाण
॥ म ७ ॥

महर निजर कर मुझने निहाल जो, टालजो मत महाराज
सेवक चिन्ता हो साहिब ने छे, राखजो अविचल लाज
॥ म० ८ ॥

पीपाड माही हो वर्षज साठ में, सुखे कियो चोमास
जिनवर ध्यावे हो "रतनचन्द" यों कहे तिणने छे शाबास
॥ म० ९ ॥

सहु सुख दायक स्वामी जगत ना अन्तर जामी
प्रभू म्हारा कृपा कर महाराज के शरणे लिजिए जी राज
॥ द० १ ।

क्षेत्र विदेह विराजियाजी श्रीमंधर जिन देव
गुण वाणी अतिशय भली, थांरी सारे सुरनर सेवके
॥ द० २ ।

पारस फरस्या थी हुवे जी लोहो कंचन रूप
तुम दरसण थी साहवा, रंक हुवे पद भप के ॥ द० ३ ।
सिहज मिंडो हो रयो जी, निज पद ... ...िहल
मेद पाया भावट मिटे, कटे कर्म को ... ॥ द० ४ ॥
मृग भुरे मद कारणे जी, आपो लखे न ...प
सायर में तिस्यो रहे जी, पोने जिणरे पाप के ॥ द० ५ ।
निज-गुण संपत ना लखे जी, रहे रांक नी रीत
पढ़े फर्जीनी जग में, पर सु करता प्रीत के ॥ द० ६ ॥

आगम अरथ पावे नहीं, वाक जाल ने भूल
रहे भगुल्या पात ज्यों, सहे भर्म की शूल के ॥ द० ७ ॥
नरक निगोद नी वेदना, भव-भ्रमण में कीध
वसु वरगणा हल्की पड़ी, तरे अवके ओलख लिध के
॥ द० ८ ॥
तुम दरशण बिन सायवाजी, लही न आत्म सोध
भ्रम जाल में भटको कांई, जिम रोही को रोज के ॥द० ९॥
सहु अर्जी नी एक छः जी, सांभलजो महाराज
जिम तिन कर निरभावसी, राखी निज पद लाज के
॥ द० १० ॥
अष्टादस छियांसियेजी, महामन्दिर चोमास
"रतनचन्द" साहिब विना, मिटे न गर्भावास के ॥द० ११॥

---

( ४७ )

# श्री नेमीश्वर जिनराज

,

सुख पूरण पुनमचन्द ॥ ने० २ ॥

तोरण थी रथ चालियो, दया पाली रथ छोड़ने,

थे लीधो संजम भार

सहस्त्र पुरुष संगाते हो प्रभु दीक्षा लिधी दिपती,

लारे निकली राजुल नार ॥ ने० ३ ॥

चोपन दिन में नेमीश्वर हो, साहब छद्मस्त पणे रया,

थे ध्यायो निर्मल ध्यान,

चार कर्म चक-चूरी हो, निवारी आश्र [illegible],

प्रभु पाम्या [illegible] ॥ ने० ४ ।

एक हजार वर्ष रो हो प्रभु, आयु परजा पालने,

थे चढ़िया गढ गिरनार

पांच से छत्तीस हो मुनि दीसे मुत्र पाठ में,

थे पहुँचा मुक्त मझार ॥ ने० ५

१. क्रांन्ति

अन्तरजामी स्वामी हो, शिवगामी सांभल सायवा,
म्हारो जीव तुमारे पास,
दया करी शिव दीजे हो, प्रभू लिजे हाथ संभायने,
सफल करो मुजआश ॥ ने० ६ ॥
मोहन गारो प्यारो हो प्रभू ज्ञान तुमारो पामीयो,
म्हारो चित्त चकवो करे केल
जोगीश्वर अलवेश्वर हो, जिनेश्वर साहिब सांभलो,
मोने शिव रमणी रंग मेल ॥ ने० ७ ॥
प्रीतडली तुम ऐसी हो, छेती ऐती किम सायवा,
पिण तुम छ मन नहीं कोय,
म्हांरे तो तुम सरिसो हो, जग में कोई नर दिसे नहीं,
स्वामी सेवक सामो जोय ॥ ने० ८ ॥
आस करी हूँ आयो, सुख पायो वाणी सांभली,
म्हारो मन हुवो प्रसन्न,
अविनाशी अविकारी हो, जगतारी महिमा थांयरी,
सहु कोई करे धन धन ॥ ने० ६ ॥
तुम नाम थकी सुख लहिया हो, सही पामे शिवपुर संपदा,

पूज्य गुमानचंदजी प्रसादे हो जौड़ करी जुगतसुं,
"रतनचंद" तुमारो दास ॥ ने० ११ ॥

---

## ( ४८ )

# नेम नगीनो रे

( तर्ज–कथनी मांडयोरे, साधुजी करे वखाण भ्रमचो छाडयो रे )

नेम नगीनो रे तोरण थी रथ फेर संयम लीनों रे
॥ ने० टे० ॥

समुद्र विजय जी को नन्दन नीको, सांवल वरण शरीरो रे,
छप्पन क्रोड़ में शोभरयो जिम, सोवन मुद्रा मे हीरो रे
॥ ने० १ ॥

सिर पचरंगी पाग विराजे आभूषण अंग सोहेरे ।
हरी हलधर सा जानी बनिया, इन्द्र तमासो जोवेरे
॥ ने० २ ॥

॥ नें० ६ ॥

समत अठारे वर्ष तेपने, नागोर शहर चोमासो रे,
पूज्य गुमानचन्द जी प्रसादे "रतन" करे अरदासो रे
॥ नें० १० ॥

---

## ( ४६ )

## दर्श पिपासा

( तर्ज–तुम [illegible] )

सुख कारी हो जिनजी महर करी ने दरशन दीजिए ॥ टेर॥
मनड़ो उमायो हो दरशण देखवा, जैसे चन्द चकोर हो, गु
तुम गुण डोरी मुझ मन वस कियो, जिम चकरी वश डोर हो
॥ गु० १ ॥
दूर दिसावर थारो अति घणो बिच में झंगी झाड़ हो, गु०

मन सुं तो अन्तर मूल राखूं नहीं, पिण मोटो मोह कर्म
पहाड़ हो ॥ सु० २ ॥
श्री मंधर गुणनिधि जल भरया, मुनिवर हंस अनेक हो,सु०
मुक्ताफल निर्मल गुण ग्रह, कर कर बुध विवेक हो
॥ सु० ३ ॥
रींझ अमोलक सायब आपरी, कर देवो आप सरीखो हो, सु०
म्हारी तो इच्छा साहिब एहवी, नित रहूँ आप नजीक हो
॥ सु० ४ ॥
वाणी सुधारस जोजनगामिनी, बरसे अमृत वेण हो सु०
रूप अमोलक निरखी आपरो, सफल करे निजनेण हो
॥ सु० ५ ॥
काल अनन्त दुःख में भोगव्या, तुम गुण सम जिनराज हो सु०
पूर्व पुण्य थी आवी मिली, भव जल तारण जहाज हो
॥ सु० ६ ॥
काल विषम, सर्वज्ञ को नहीं, इण ही भरत मंझार हो, सु०
पिण दुःख मेटन तुमने मेटवी, जिनवाणी आधार हो
॥ सु० ७ ॥

( ५० )

# वर्धमान स्तुति

श्री सिद्धार्थनंद जिनेसर, जगपति हो लाल ॥
लीधो संजमभार, तजी जिण रिद्ध छती हो लाल ॥ १ ॥
उपन्यो केवल ज्ञान, त्रिगडो देवता कियो हो लाल ।
भेटे जिनवर पाय, हरखे सुरनर हियो हो लाल ॥ २ ॥
दे जिनवर उपदेश, धगउ गाजीयो हो लाल ।
मोह मिथ्यातरो तपन के, सगलो भाजीयो हो लाल ॥३॥
उमटी अति असराल, वाणी जलधर[1] गमी हो लाल ।
मीटी दुधनी तान, भविक जन मन गमी हो लाल ॥ ४ ॥
वरसे अमृत रस वेन, सुणी मन्न हरखीया हो लाल,

१. मेघ

ठर रया दोनूं ही नेण, जिनेसर निरखिया हो लाल ॥५॥
भूख तिरखा जावे भाग, हियो हर्ष घणो हो लाल ।
सुख वेदे वनमांहि के, नंदन वन तणो रे लाल ॥ ६ ॥
सुणसुण जिनवर वेण, आशा मन आसता हो लाल ।
ले ले संजमभार, पाम्या सुख सास्ता हो लाल ॥ ७ ॥
मोर ध्यावे एक मेघ, चकोर ज चंद ने हो लाल ।
रात दिवस मन मांय, मैं ध्याचुं जिनंद ने हो लाल ॥८॥
तारक सुण जिनराज के, शरणे आवियो हो राज ।
मेटीयो दुःख जंजाल, परमसुख पावीयो हो राज ॥ ९ ॥
डेह ग्राम मझार के, ढाल किधी भली रे लाल ।
पूज्य गुमानचन्दजी प्रसाद, सहु पुन्यरली हो लाल ॥१०॥
"रतनचन्द" अरदास, साहिब अवधारजो हो लाल
भवसागर थी वेग हिवे, मोय तारजो हो लाल ॥ ११ ॥

---

स्तुति विभाग समाप्त

( १ )

## सुमति की सीख

( तर्ज—राग काफी होली री )

अरजी सुणो एक हमारी, विनवै सुमता नारी ॥ अ० टेर ॥
सुमत सखी करजोड़ कहत है, हूँ छूं दासी तुमारी
आप विरह इधको दुःख पाऊं, मत राखो मुझ न्यारी
॥ अ० १ ॥
आज्ञा लोप चलूं नहीं उवट, हूँ नित आज्ञाकारी,
अपछंदी अविनीत कुपातर, कामण 'कुमत' लिगारी
॥ अ० २ ॥
मोह महामद पाय अभागण, ठगिया सहु संसारी,
ऊंडी देत नरक की नींवां, कर कर घोर अंधारी ॥अ० ३॥
मोसु केल मेल सुख करतां, जग कहसी ब्रह्मचारी,
"रतन" सीख सुमती की धरतां, शिव रमणी छें त्यारी
॥ अ० ४ ॥

परनारी छे काली नागण, के विष-वेल समाणी ।
तेज पराक्रम पीलण काजेए, एघर मंडी घाणी,
के गुण-वन वालण छाणी ॥ म० २
रावण राय त्रिखंड को नायक, सीता हरी घर आणी,
राम चल्यो दल बादल लेकर, मारयो सारंग-पाणी,[२]
ये जग में प्रकट कहानी ॥ म० २
पद्मोतर निज-लाज गमाई, कीचक मीच लहाणी,
मणिरथ मोह्यो मेणरया वश, अपजस लियो अनाणी,
कथा आगम में आणी ॥ म० ३
गो-ब्राह्मण ने बाल हत्या रिख, नार हत्या पिण जाणी,
निरखी पार अधिक कह दाख्यो, भाख्यो केवल नाणी,
अनंत दुखांरी ख्यानी ॥ म० '

१—घाई, २—लक्ष्मणजी

"रतन" जतन कर मन थिर राखो, छोड़ो कुमत पुराणी.
मुगत महल की सहल अचल सुख, मुगत रमण सी राणी,
या वीर जिणंद वखाणी ॥ म० ५ ॥
साल छियासी महामन्दिर, में शील कथा सु वखाणी,
शील बिना सहु जन्म अकारथ, क्या राजा क्या राणी,
शील जस उत्तम प्राणी ॥ म० ६ ॥

---

( ३ )

## परस्त्रीगमन निषेध

( तर्ज—राग—खट )

चंचल छैल छबीला भँवरा, परघर गमन न कीजे रे
॥ चं० टेर ॥
जिण पाणी थी, माणक निपजे, सो पर-घर किम दीजे रे,
लोक हंसे अरू सिर बदनामी आव' घटे तन छीजे रे
॥ चं० १ ॥
संकट कोटि सहे जग जेता, आगमवेण सुणी जे रे।
जे विष हलाहल, सो रस कबहु न पीजे रे

॥ म० ८९

परनारी छे काली नागण, के विष-वेल समाणी ।
तेज पराक्रम पालण काजेए, एवर मंडी घाणी,
के गुण-वन बालण छाणी ॥ म० २

रावण राय त्रिखंड को नायक, सीता हरी घर आणी,
राम चढ्यो दल बादल लेकर, मारयो सारंग-पाणी,[२]
ये जग में प्रकट कहानी ॥ म० २

पद्मोत्तर निज-राज गमाई, कीचक मीच लहाणी,
मणिरथ मोह्यो मैनरया वश, अरजम लियो अनाणी,
कथा आगम में आणी ॥ म० ३

गौ-ब्राह्मण ने बाल हत्या रिष, नार हत्या विण जाणी,
तिणथी पाप अधिक कह दाख्यो, भाख्यो केवल नाणी,
अनंत दुखांरी खाणी ॥ म० ४

---

१—खाई, २—लक्ष्मणजी

कबहुक नरक निगोद बसावत, कबहुक सुर अवतारी,
कबहुक रूप कुरूप को दरसन, कबहुक सूरत प्यारी
॥ प्र० ३ ॥

बड़े बड़े वृक्ष ने छोटे छोटे पतवा[1], बेलड़ियांरी छवि न्यारी,
पतिव्रता तरसे सुत कारण, फुहड़ जण जण हारी
॥ प्र० ४ ॥

मूर्ख राजा राज करत है, पंडित भए भिखारी,
कुरंग[2] नेण[3] सुरंग बने अति, चूंधी पद्मण नारी
॥ प्र० ५ ॥

"रतनचन्द कर्मन की गत को, लख न सके नरनारी,
आपो खोज करे आतम वश, तो शिवपुर छे त्यारी
॥ प्र० ६ ॥

---

१–पत्ता, २–हरिण, ३–नेत्र

मुगत महल की सहल अचल सुख, अविचल राज करीजे रे
॥ चं० ४ ॥

---

( ४ )

## कर्म फल

( तर्ज—राग परजका लगड़ी )

कर्म तणी गत न्यारी, प्रभुजी, कर्म तणी गत न्यारी
॥ प्र० टेर ॥

अलख निरंजन सिद्ध स्वरूपी, पिण होय रयो संसारी
॥ प्र० १ ॥

कबहुक राज करे मही-मण्डल, कबहुक रंक भिखारी,
कबहुक हाथी मयमन्त डोला, कबहुक खर[1] असवारी
॥ प्र० २ ॥

---

१—गधा

कबहुक नरक निगोद बसावत, कबहुक सुर अवतारी,
कबहुक रूप कुरूप को दरसन, कबहुक सूरत प्यारी
॥ प्र० ३ ॥

बड़े बड़े वृक्ष ने छोटे छोटे पतत्रा[1], बेलड़ियांरी छवि न्यारी,
पतिव्रता तरसे सुत कारण, फुहड़ जण जण हारी
॥ प्र० ४ ॥

मूर्ख राजा राज करत है, पंडित भए भिखारी,
कुरंग[2] नेण[3] सुरंग बने अति, चूंधी पद्मण नारी
॥ प्र० ५ ॥

"रतनचन्द कर्मन की गत को, लख न सके नरनारी,
आपो खोज करे आतम वश, तो शिवपुर छे त्यारी
॥ प्र० ६ ॥

---

१–पत्ता, २–हरिण, ३–नेत्र

थम

कर्म कठिन कर नरक पहुँचो, बहुत कष्ट तन पायो
॥ जीव० १ ॥
नरक मांहि जम दोला फिरने, मालासु अधर उठायो।
पकड़ टांग शिला पर पटकी, चिहुँ दिस माहिं भमायो
॥ जीव० २ ॥
सर्प, स्वान,[1] सिंघ रूप करीने, पकड़ पकड़ तोने खायो।
ऊंधे माथे कुम्भी[2] मांहि, अग्नि मांय होमायो रे ॥जी० ३॥
लोही-राध भरी वैतरणी[3], तिण मांहि तोने डुबायो।
मिनख जनमने पायोरे मूर्ख, हाथ कलपन आयो
॥ जीव० ४ ॥
धर्म-ध्यान गुरु ज्ञान न मान्यो, आतम ज्ञान गमायो।
तारण-धर्म जिनेश्वर केरो, हाथ कलूना आयो ॥ जी० ५ ॥
धन धन धर्म करे जग माहिं, मिनख जनम फल पायो।
कहत "रतन" धन ज्ञान सिरोमणि, जिन चरणे चित
लायोरे ॥ जी० ६ ॥

१–कुत्ता, २–घानी, ३–नदी

( ६ )

## समझ का फेर

( तर्ज– )

बड़ो समझ को आंटो[1] जगत में, बड़ो समझ को आंटो
|| टेर ||

सुण सुण धर्म, शर्म नहीं उपजत, विषम कर्म को कांटो
|| ज० १ ||

संवर त्याग, उपावत आश्रव, कष्ट करे उफराटो ।
मन वच काय कमावत सावज्ज[2], पड़ रही भूल निराटो
|| ज० २ ||

जग दुःख टाल हिये सुख माने, रूक्यो ज्ञान गुण वाटो ।
आपो भूल पड़यो इन्द्रियवश, मिटे न मोह को फाटो[3]
|| ज० ३ ||

श्री जिन-वचन दिवाकर[4] प्रकटया, उठ्यो भर्म को टाटो ।
"रतनचंद" आनन्द भयो अब, लख्यो साररस लाटो
|| ज० ४ ||

लच्छन स्याल, सांग धर सिंह को, खेत लोकां[1] को खायो
॥ मे० १ ॥

कर कर कपट निपट चतुराई, आसण दृढ[2] जमायो,
अंतर भोग, योग की बतियां, बग ध्यानी छल छायो॥मे०२॥
कर नर नार निपट निज रागी, दया धर्म मुख गायो।
सावज्ज-धर्म सपाप[3] परूपी, जग सघलो बहकायो ॥मे०३॥
वस्त्र-पात्र-आहार-थानक में, सवलो दोष लगायो।
संत दशा विन संत कहायो, ओ कांई कर्म कमायो ॥मे०४॥
हाथ समरणी, हिये कतरणी, लटपट होट हिलायो,
जप तप संयम आतम गुण विन, गाडर सीस मुंडायो॥मे०५
आगम वेण अनुपम सुणने, दया-धर्म दिल भायो,
"रतनचंद" आनन्द भयो अब, आतम राम रमायो ॥मे०६

( ८ )

## लगन की पीड़ा

( तर्ज–राग काफी )

कठिन लगन की पीर[1] रे, कोई लागी सो जानी ॥ टेर ॥
बाहिर घाव कबहु नहीं दीखे, दाभत हिवड़ो[2] हीर रे ॥१॥
संकट पड्यां निकट कुण आवे, सुख में सहु को सीर,[3]
नेम कृपाल दयाल के उपर, सद के उवारुं शरीर ॥ २ ॥
परभव प्रीत करी पीतल सी, कंचन रेख कथीर,
अबला केनत जी अलवेसर, क्या हम में तकसीर ॥ ३ ॥
राजा राम विलाप किए अति, विकल भाव अधीर,
त्याग सुणी वैरागण हुयगी, ओढ "रतन" शुद्ध चीर ॥ ४ ॥

---

( ९ )

## निन्दक उपकार

( तर्ज– )

निंदा मोरी कोई करो रे, दोष विना सोचन कोय ॥ टेर ॥
निर्मल संजम सुद्ध परणामें, कासुं कहसी लोय ॥ नि० १॥
... मोय,

# विषयासंग का परिणाम

( तर्ज- )

मत कोई करियो प्रीत, दुःख के फंद पड़ेला ॥ टेर ॥
प्रीत तणे वश प्राण दिया तज, हिरण सुण सुण गीत
॥ म० १ ॥
दीप पतंग पड़े नेणा वश, मधुकर' मरे सुगीत,
रस रसना वश मीन' मरत है, कुंजर' होय फजीत
॥ म० २ ॥
दुरजन पांच जोरावर जोधा, करदी करे कुरीत,
"नन्द" नजर कर जो वश नम्यो, मोह कर्म ज्यो जीत
॥ म० ३ ॥

## ( ११ )
# भ्रमना छोड़ो

( तर्ज–मुखड़ा क्या देखे दर्पण में )

तूं क्यों ढूंढे वन वन में, तेरा नाथ वसे नैंनन में ॥ टेर ॥
कई यक जात प्रयाग वणारसी, कइयक वृन्द्रावन में
प्राण वल्लभ वसे घट अंदर, खोज देख तेरा मन में
॥ तूं० १ ॥
तज घर वास वसे वन भीतर, छार[1] लगावे तन में,
धर बहु भेष रचे बहु माया, मुगत नहीं छे इन में
॥ तूं० २ ॥
कर बहु सिद्धि, रिद्धि, निधि आपे, वगसे राज वचन में,
ये सहु छोड़ जोड़ मन जिनसुं, मुगति देय इक छिन[2] में
॥ तूं० ३ ॥
मूल मिथ्यात मेट मन को भ्रम, प्रकटे ज्योत "रतन" में,
सद गुरु ज्ञान अजव दरसायो, ज्यों मुखड़ा दरपण[3] में
॥ तूं० ४ ॥

रूप, स्वरूप, अनूप, अमूरत, माहा २५ ...

नेम जिणंदा मोने, विन अपरावे छोडी जी
|| टेर ,| नें० १ ||

वणी वरात विखेर ने चाल्या, ये बालक ना छंदाजी
|| नें० २ ||

पूर ओलंभो कहन सकी जी, समुद्रविजयजी ना नंदाजी
|| नें० ३ ||

पूर संताप भरि प्रमदा हूं, कही न सके दुःख इन्दाजी
|| नें० ४ ||

पशु नो पाप देखी परमेश्वर, कुड रच्यो ये फंदाजी
|| नें० ५ ||

राजुल एम विचार किए अति, मोह कर्म मत मंदाजी
|| नें० ६ ||

"रतनचंद" धन्य नेम जिनेश्वर, छोड़ दिया सब फंदाजी
|| नें० ७ ||

१३

# प्रतिज्ञा पालन

तर्ज—

घर त्याग दिया जब क्या डरना ॥ टेर ॥

कर केसरिया रण उतरिया, पूठ दिखाय के क्या फिरणा ॥ घर० १ ॥

सन्मुख आय अड़े रण जोधा, कायर होकर क्यों मरणा।
कायर हुआ पिण गरज न सरसी, लाजसी सतगुरु का शरणा ॥ घर० २ ॥

वचन कही पलटे पल पल में, ते नर पशु पद में गिणना।
सत पुरुषा को वचन न पलटे, सुख दुःख ले निज अनुसरणा ॥ घर० ३ ॥

चहुँ गति मांही भटक दुःख पायो, अब झाल्या सतगुरु चरणा।
'रतन' जतन कर सत सुध राखो, जग सागर सुख सु तिरणा ॥ घर० ४ ॥

जग में चावी चन्दनवाला, सतियां में इधकाणी
पायक हाथ पड़ी परवश जव, चोहटे हाट विकाणी
|| म्हा० १

पतिव्रता सीता सतवन्ती, जग सघला में जाणी.
अग्निकुंड नाखी रघुपतजी, ततक्षण हो गयो पाणी
|| म्हा० २

त्याग वनिता पर वश भमियो, वेची सुतारा राणी,
हरिश्चंद्र राजा महा सतवंतो, नीच घर आण्यो पाणी
|| म्हा० ३ |

मुंज भूप धारा विच कहीजे, गोली प्रीत लगाणी,
टीकरा हाथ ले फिरियो घर घर में, पुनी गोत गवाणी
|| म्हा० ४ |

वरस दिवस अन्न पाणी न मिलियो, आदि जिनेश्वर नाणी

बारे बरस वीर दुःख पायो. जग में प्रकट कहानी
॥ म्हा० ५ ॥

नगर द्वारिका करी सोवन मय, इन्द्र तणो अगवाणी.
कृष्ण देखतां सुर दीपायन, बाल करी धूलधाणी
॥ म्हा० ६॥

'रतनचन्द' कर्मन की गतिका, अनंता अंनत कहाणी.
आपो खोज करे आतम वश, तो ले पद निरवाणी
॥ म्हा० ७ ॥

---

१५

## सांची सीख

तर्ज—

थारे जीवा भूल घणी रे ॥ टेर ॥

आल पंपाल मांही रहे रातो, तज जिनराज धणी रे
॥ थारे२ १

कुमत कुपातर महा दुःख दायक, ते कीनी निज घरणी रे

राग द्वेष छोड़े तन मन सूं, तो हाजिर शिवरमणी रे

॥ था ४ ॥

विषय तणां सुख काचरे कारण, हारे "रतन" मणीरे
सुमत सीख माने नहीं मूरख, कुमत वधू परणी रे

॥ था ५ ॥

---

१६

## रसना इन्द्रिय निग्रह

तर्ज—

रसना बिगर बिचार्यां मत बोल ॥ टेर ॥
बिगर बिचार्‌यां वचन कह्यां सुं, घटसी थारो तोल

॥ रसना० १ ॥

आल पंपाल वदे अविचार्यो वाजे अपजस ढोल
॥ रसना० २ ॥

बीजा में एक दोष दोय तोमें, स्वाय बिगारे अमोल
जो कोई धर्म वने मुख बोल्यां, झट दे तालो खोल
॥ र० ३ ॥

जो कोई आण उपाद उठावे, वचन वदे डमडोल
तो तूं जाण उपाद करे नर, देत कर्म झकझोल
॥ रस० ४ ॥

सतगुरु वचन कुठार करीने, कर्म काठ को छोल
"रतनचन्द" कहे इतनो में तोय, कर लीधो छे कोल
॥ रसना० ५ ॥

१७

## विषय विडंवना

( तर्ज—पूर्ववत् )

विषया वश जन्म गयो रे ४ ॥टेर॥

सूखो करक* स्वान सुख मानत, अमृत आहार लह्यो रे,

"रतन" जतन कर शील आराधो, नीठ नीठ जग लहयो रे
अब के चूक पड़ी जीव तो में, तो विरथा जन्म भयो रे॥वि४

---

## १८

## सुमति विचार

(तर्ज—राग खंभाच)

विनवे सुमता नारी घर आवोनी प्यारा ॥ टेर ॥
कुमत कुपातर कुटिल सखी संग छोड़ो नी सेण हमारा
॥ वि० १ ॥
राग द्वेष दोय कुंवर कुपातर, अधिया करे विकारा ॥वि० २॥
नरक निगोद री छेल लुटावे, कर कर लोग संचारा
॥ वि० ३ ॥
सुमत सखी सुविनीत सुकोमल, निज गुण अमृतधारा

समकित सेज संतोष सुलाई, ज्ञान दीपक उजियारा
॥ त्रि० ५ ॥
कीजे सहल महल शिवपुर की, सहु जग दास तुम्हारा
॥ त्रि० ६ ॥
"रतनचंद" कहें सीख सुमतकी, मानो नी अकन कुंवारा
॥ त्रि० ७ ॥

---

१६

## कर्म गतिका

( तर्ज— )

कर्म तणी गत न्यारी कोई पार न पावे ॥ टेर ॥
पुंडरीक तीरयो तीन दिवस में, कुंडरिक नरक सिधावे
॥ क० १ ॥
गुरु वेमुख थयो गोशालो, अंते समकित आवे
॥ क० २ ॥
संजति राय आहेडा करता, जनम (लामण) मरण मिटावे
॥ क० ३ ॥
चार हत्या कर चोर प्रहारी, देव विमाने जावे ॥ क० ४ ॥
"रतनचन्द" कर्मन की गतका, अनंता अनंत कहावे

२१

## समता रस

( तर्ज— )

समता रस का प्याला, पिवे सोई जाणे ॥ टेर ॥
छाक चढी कबहू नहीं उतरे, तीन भवन सुख माने
॥ पी० ॥ १ ॥
एह सम अवर नहीं रस जग में, इम कहे वेद पुराणे
॥ पी० ॥ २ ॥
सकल क्लेश टले एक छिनमें, जो समता घट आणे
॥ पी० ॥ ३ ॥
चोर चेलापति समता रस कर, पायो अमर विमाणे
॥ पी० ॥ ४ ॥
"रतनचन्द" समता रस प्रकट्यां, लहि केवल ज्ञाने
॥ पी० ॥ ५ ॥

कर पप-पान खान रितु रितु ना, दिन दिन मांस वधायो रे
सूंख वरत पच्चखाण न दीसे, काल अचिन्तयो आयो रे
॥ ओ० ६ ॥

मोती कड़ा किलंगी ने कुंची, शीश मुकुट नग जड़ियारे
चऊं दिशी कटक खडा दे भोला, तेह अचानक पड़ियारे
॥ ओ० ७ ॥

"रतनचन्द" आनन्द सुधारस, प्रेम पियाला भरिये रे
अमृत जड़ी सुगुरू की सेवा, तिण सेती निसतरिये रे
॥ ओ० ८ ॥

---

२३

## अभिमान त्यागो

तर्ज—

कर गुजरान गरीबी सुं, मगरूरी किस पर करता है ॥टेर।
ओछो रिजक अल्पसी पूंजी, क्यों पग चौड़ा धरता है
॥ कर ॥ १ ॥

बांकी पाग छिटकता [illegible]

बणी हद-सेज हेज कर सुन्दर, महल भला मन गमता,
गिट गयो काल उड्यो हंस राजा, मिटी न माया ममता है
|| कर || ४ ||

मोड़े अंग दौड़े चढ़ घोड़े, जोबन जोर दिखाता है,
निरखे नार अकल चढी चरखे, उठ अचानक चलता है
|| कर || ५ ||

अड़ब खड़ब रोकड़ धन मेल्यो, आण आण घर भरता है,
झुलनग काल गाब लेलेवे, हाय हाय कर मरता है
|| कर || ६ ||

चढ चकडोल करे रंग रेलां, मोह करी मन रचता है,
उकलगी काल की हंडिया, आय पड़े सोई पचता है
|| कर || ७ ||

करी उपदेश जोड़ जयपुर में, भविक हर्ष कर सुनता है,
"रतनचन्द" गुरुवचन सुधारस, मेट भयां दुःख मिटता है
|| कर || ८ ||

---

२४

## परिग्रह त्याग

तर्ज—

हेरिए जग जंजाल सपन की माया, इस पर क्या गरभाणा रे
॥ टेर ॥

घट गई आयु रहन नहीं पावे, क्या राजा क्या राणा रे ॥हे॥१॥

कर में काच राख मुख निरखे, रूपदेख हरषाणा रे
सुन्दर नार खड़ी मुख आगल, सेवट वास मसाणा रे
॥ हे ॥ २ ॥

गादी बेस गर्व अति तोले, बोलें मगज भराणा रे,
अन्दर ज्ञान इतो नहीं सोचे, आपद निकट पयाणा रे
॥ ह ॥ ३ ॥

कर कर कपट निपट धन मेल्यो, संच संच इक दाणा रे,
मद छकियो मन में नहीं सोचे, सेवट माल विराणा रे
॥ ह ॥ ४ ॥

थोड़े दिवस कर्म बहु बांध्या, कर कर ने कमठाणा रे

सपने राज लह्यो सहु जग को, सिर पे छत्र धराणां रे,
जाग्यां पत्र छत्र की जाग्यां, मांग मांग अन खाणा रे
॥ ह ॥ ७ ॥

"रतनचन्द" जग देख अस्थिरता, निजगुण मन ठहराणा रे
अलख लख्यो सद्गुरु के वचने, पुद्गल भर्म मिटाणा रे
॥ ह ॥ ८ ॥

---

२५

## नश्वर काया

तर्ज

थांरी फूल सी देह पलक में पलटे क्या मगरूरी राखे रे
आतम ज्ञान अमीरस तजने, जहर जड़ी किम चाखे रे
॥ थां ॥ १ ॥

काल बली थांरे लारे पड़ियो, ज्यों पीसे त्यों फाके रे,
जग मंजारी कुल का ईंटा, ज्यों मूसा पर ताके रे
॥ थां ॥ २ ॥

सिर पर पाग लगा खुशबोई, तेवड़ा छोगा नाखे रे,
निरखे नार पार की नेणे, वचन विषय किम भाखे रे
॥ था ॥ ३ ॥

इन्द्र धनुष ज्यों पलक में पलटे, देह खेह सम दाखे रे,
इण सूं मोह करे सोई मूरख, इम कहे आगम साखे रे
॥ था ॥ ४ ॥

"रतनचन्द" जग इनर्था, फंदिए कर्म विपाके रे,
शीव सुख ज्ञान दियो मोय सतगुरु तिण सुख री अभिलाखे रे
॥ था ॥ ५ ॥

---

२६

## बलवान काल

(तर्ज—)

इण काल रो भरोसो भाइ रे को नहीं,
किण विरियां में आवेरे ॥ टेर ॥
बाल जवान गिणे नहीं, ओ सर्व भणी गटकावे रे ॥ इ १ ॥
बाप दादो बैठो रहे, पोतो उठ चल जावेरे.

|| इ० ४ ||

रोगी उपचारण भणी, वेद विचक्सन आयो रे
रोगी ने ताजो करे, अपणी खबर न कायो रे || इ० ५ ||

सुन्दर जोड़ी सारखी, मनहर महल रुपालो रे
पोल्या ढाल्या पे प्रेम सुं, आण पहुँचे कालो रे

|| इ० ६ ||

राज करे रलियावनों, जाणो इन्द्र अनूपम दीसे रे
वैरी पकड़ पछाड़ ने, टांग पकड़ ने चीसे रे || इ० ७ ||

वल्लभ बालक देखने, मांडी, मोटी आसो रे
पलक मांही परभव गयो, रह गयो आप निराशो रे

|| इ० ८ ||

नार निरख ने परणियो, जाणो अपसरा ने अनुहारी रे
सूल उठने चल दियो, ऊभी हेला पाड़े रे || इ० ९ ||

नटवो चढियो नाचवा, दाम लेवणरो कामी रे
पग छिटको पड़ियो तले, गयो काल अरामी रे

|| इ० १० ||

चेजारे चित चूपसुं, करी इमारत मोटी रे
जीमण उतरतो पच्यो, खायन सकियो रोटी रे
॥ इ० ११ ॥

सुर नर इन्द्र किन्नरा, कोई न रहे निशंकारे
मुनिवर कालने जीतिया, जे दिया मुगतमें डंकारे
॥ इ० १२ ॥

किशनगढ़ में संतसठे, आयो सेखे कालोरे
"रतनचन्द" कहे भवियण, कीजे धर्म रसालोरे
॥ इ० १३ ॥

---

२७

## कथलो छोडो

( तर्ज—नवरसांनी देसी )

कथलो मांड्यो रे साधुजी करे वखाण सुणवो छांड्यो रे
॥ टेर ॥

कोई कहे म्हारो अरट्यो भागो, हाथ अंगुलिया सनीरे

एक कहे म्हारी बडियां बिगड़ी, लूण घणारा नाख्य १
एक कहे पापड़ लावणीयां, जीभ न चावे चाख्यो रे
॥ क० ३ ।

एक कहे म्हारे घृत नहीं घर में, डेग्णारी साल्यां टूटी रे
एक कहे जल पियो कलकल तो, कोर्ग मटकी फूटी रे
॥ क० ४ ।

कोई कहे हल्द मिरच बिन फीकी, नीकी नहीं तरकारी रे
कोई कहे पिंडो पड्यो खाली, मिले नहीं पणियारी रे
॥ क० ५

कोई कहे म्हारे सिर पर न ं.., ओढ़नो मिलियो काठो
एक कहे नहीं कंचुक सजरी, मावटो फेल्यो फाटो रे
॥ क० ६

कोई कहे म्हारो पूत न परण्यो, बहुरा पाव न लागई रे
एक कहे म्हारी पुत्री न हुई, पुंख्यो नहीं जवाई रे
॥ क० ७

एक कहे म्हारी बेटी मोटी, देखो अजय न परणी रे
एक कहें पइसो नहीं घर में, आई छ आगरणी रे
॥ क० ८ ॥

एक कहे हूँ पेटनी दाभी, हालरियो नहीं दीधोरे
एक कहे वहु घर में लाय ने, पूत परायो कीधोरे
॥ क० ९ ॥

एक कहे म्हारी बिछुडिया भागी, लंगर दीधा राली रे
कोई कहे चूंपा नहीं दांत में, नाक में सादी वाली रे
॥ क० १० ॥

कोई कहे तिमणियो नहीं पहर्यो, गलो अडोलो दीसेरे
कोई कहे वर मिल्यो भाड़ारो, नितका टोकरा वाँसेरे
॥ क० ११ ॥

कोई कहे अलतो नहीं घरमें, मूल न मेंदी राची रे,
एक कहे छाणां नहीं घरमें, रोट्या रह गई काची रे

थ खत्र सुणाया चात्रा, त जोंभडली ने बस रासो रे ॥ क० १

---

२८

# सुकृत की सीख

(तर्ज—लाजिन लील करूंगी)

सुकृत करले रे मूंजी, थारी पड़ी रहेला पूंजी ॥ टेर ॥

कूड कपट करने चतुराई, घणी जमाई पेढी
भोला ढोला कान डकोना, थाने निकली सिढी
॥ सु० १

कूड कपट कर माया मेली, नीट नीट कर खरची
पाव पलक में परभव पहुँचो, पड़ी रही सब खरची
॥ सु० २

अधिको लेवे ओछो तोले, देवे मधुरी वानी

एंडा मारे घड़ी उडावे, कर कर अन्तर काणी
॥ सु० ३ ॥

कर्मादान अकारज करने, धन मेल्यो नवि खूटे
कुलजग काल रावले लेवे, बंध कायाना छूटे
॥ सु० ४ ॥

निखरो खाय पहरे पण निखरो, सुख भर नींद न सोवे
नर सुखियो दीठो नहीं इणसुं, तो पिण इणने रोवे
॥ सु० ५ ॥

पीपल-पान कान कुंजर को, डाभ अणी जल जाणो
इणसुं मोह करे सो मूरख, अन्तर-ज्ञान पिछाणो
॥ सु० ६ ॥

कमला-पतनी कमल हुई, एतो गणिका नारी
रावण कान अकाज करे नर, कर कर बात दगारी
॥ सु० ७ ॥

कोड थकी कंपिल नहीं धायो, आठमो चक्री देखो

राजा मुहता ने मांडवियां, हरि हलधर महाबलिया
माया नारी कामणगारी, कुण कुण मिनख न छलिया
॥ सु० १०

संवे काल कुचामण नगरे चेत महीने आया
"रतनचन्द" कहे मूंजी मिनखे, सेंठी पकड़ी माया
॥ सु० ११

--

२६

## शिवनगरी और सिद्ध

[ तर्ज— ]

नगरी खूब बणी छेःजी, जिणग सिद्ध धणी छेजी ॥
देखण हूँस घणी छेजी, आगम वेण सुणी छेजी
॥ नगरी०

सम भूतल थी ऊंची अलगी, सात राज परमाणे

लाख पैंतालिस योजन चहुं दिश, ज्ञान बिना कुण जाणे
॥ न० २ ॥

स्फटिक रतन हार मोत्यांरो, संख समुज्वल दाखी
अर्जुन सोना मांहि मनोहर, वीर जिणेश्वर भाखी
॥ न० ३ ॥

दस दरवाजा हिवंड़ा जड़िया, पांच रहे नित खूटा ( छूटा )
करो किल्लो कायम इक छिन में, आठ कर्म सूं छूटा
॥ न० ४ ॥

सुरनर असुर इन्द्रथी इधका, मुनिवर ना सुख जाणो
विणसुं अनंत अखे सुख तिणमें, कर्म हणीने माणो
॥ न० ५ ॥

तिरखा भूख सुख दुःख पुदगल, मूल न दीसे कोई
एक नहीं पिण रहे अनंता, नहीं वस्ती नहीं रोई
॥ न० ६ ॥

तिण नगरी में वसे धनवंता, चहुं दिश हुन्डियां चाले
माल खरीद लेवे चहुं गतनो, मूल न पाछो घाले
॥ न०

डोले नहीं रहे जग फिरता, दान नहीं पिण दायक
जावे छे पिण न आवे पाछा, सेवक नहीं कोई नायक

॥ न० ९ ॥

काया नहीं पिण अटल अवगाहना, आंख नहीं पिण देखे
धर्म पाप तो मूल न दीसे, जोग भोग नहीं एके

॥ न० १० ॥

महिपुर में शिवपुर ने गायो, पायो परम आनंदा
"रतनचन्द" कहे तिण नगरी बिन, कटे नहीं, दुःख फंदा

॥ न० ११ ॥

इकसठ साल रसाल नगर में, भल भादरवे गायो
काल अनंत रुल्यो चिहुं गत में, अब तो मारग पायो

॥ न० १२ ।

———

( ३० )

## सत संगत महिमा

तर्ज—पूर्ववत्

संगत खूब मिली छेरे,
चेत चेत रे चेत, चतुर नर बात भली छेरे ॥ टेर ॥

भवसागर में भटकत भटकत, मिनखा देही पाई।
शुद्ध आचारी सतगुरु मिलिया, प्रकटी बड़ी पुन्याई
॥ सं० १ ॥

हीरा, मोती, लाल, पिरोजा, वार अनंती मिलिया।
निरलोभी गुरु अबके भेट्या, भव भव फेरा टलिया
॥ सं० २ ॥

इण जग में बहु कपट निपट है, मंडी पैम की पासी।
सदगुरु शब्द हिये नहीं धरियो, तो ऋले जमारो जासी
॥ सं० ३ ॥

कुगुरु सुगुरु ने सम मत जाणो, बुधवंत कीजो निरणो।
गाय दूध सुं तृपति होणो, आक दूध सुं मरणो

मूल मिथ्यात दुरगत सा। , ।

सूत्र–समाध करी भव जीवां, कुगुरू संग द्यो छांडी

॥ सं०

काया माया बादल छाया, एक सरीखी जाणो ।

विषय–विकार खार सम जाणी, मन में समता आणो

॥ सं०

सुध गुरू बिन सुध ज्ञान न पावे, हिये विमासी जोवो

साधु असाधु बरोबर गिणने, हीरो जन्म मत खोवो

॥ सं०

काल अनादि अनंतो रूलतां, समकित रतनज लाधो

पांच प्रमाद टाल सहु अलगा, एकण चित्त आराधो

॥ सं०

एकत्र पाट माट में वरसे, चोमासो कियो पाली ।

"रतनचन्द" कहे सुणो भव जीवां, गुगुरू संग न्यो

॥ सं०

( ३१ )

## समकित स्वरूप

तर्ज—

निर्मल शुद्ध समकित जिण पाई, जाके कमी रहे नहीं कांई
॥ टेर ॥

देव निरंजन गुरू निर्लोभी, धर्म दयामय जाणो ।
ने सिद्धान्त प्रमाण गिणीजे, जिणमें निर्वद्य वाणी
॥ नि० १ ॥

रंक थकी राजा पद प्रकटे, निर्धन थी धनवंत ।
समकित सुख रे जोड़े देतां, न आवे भाग अनंत
॥ नि० २ ॥

इण सम लाभ नहीं इण जग में, आगम वेद पुकारे ।
समकित विन सहुकाज अकारज, जैसो लिपण छारे ।
॥ नि० ३ ॥

अंक विना जिम सुन्न इविरथा, नाक विना जिम काया ।
शील विना जिम रूप अकारथ, दान विना जिम माया

समकित थी चारित्र होवे निर्मल, चारित्र थी सुख सारे।
केवल मोक्ष तणां सुख प्रकटे, जामण ( जन्म ) मरण
निवारे ॥ नि० ६।

षट खंड राज निधान-रतन-घर, सहस्र गमे घर नारी।
भरत निकाचित कर्मन बांध्यो, समकित नी बलिहारी
॥ नि० ७

कुंवारी कन्या सिर छेदयो, चोर चिलायति वन में।
उपसम लहयो ऋषीसर ( ईश्वर ) वचने, पार पामिया छिन
॥ नि० ८

कियो अघोर पाप परदेशी, सुणतां पिण मन धरके।
समकित थी सुरनो पद पायो, शिव जासी अवतरके
॥ नि० ९

सुंम वस्त पचक्खाण दीसे, श्रेणिक कृष्ण वदीता
समकित थी जिनवर पद पाया, पाप प्रभावने जीता
॥ नि० १०

गो ब्राह्मण ने बाल हत्या कर, नार हत्या पिण कीधी।
सम भावांथी समकित फरसी, सुरनी पदवी लीधी
॥ नि० ११ ॥

एम अनेक ओपमा करने, भिन्न भिन्न वीर वखाणी।
दोपण टाल समझ सुध करजो, रतन चिन्तामणि जाणी
॥ नि० १२ ॥

एकण घाट सित्तरमें वरसे, हर्ष सु शहर नगीने
"रतनचन्द" कहे समकित सेवो, जो चावो मुक्त रमणीने
॥ नि० १३ ॥

---

(३२)

## चतुर नर चेतो

(तर्ज—हांरे नाजक गाड़ी वाला थारी गाड़ी)

चेत चेत रे चेत चतुर नर मिनख जमारो पायरे ॥ टेर ॥
आरज क्षेत्र उत्तम-कुल श्रावक, आयु निरोगी कायरे
चे० १ ।

|| चे० ३ ||

देव निरंजन अलख न लखिए, बाह्य[1]-दृष्टि लगाय रे।
मन वच काय ध्यावतां जिनवर, अवरन आवे दायरे
|| चे० ४ ||

गुरु गुरु करी जगत सहु इबो, गुण विन गुरु दुःख दायरे।
धोलो जाण अर्क पय पितां, जड़ा-मूल सूं जायरे
|| चे० ५ ||

नित पिंड मोल नर्गा नहीं शंका, आधा कर्मी खाय रे।
नरक निगोद में पड्या अनंता, साधु नाम धरायरे
|| चे० ६ ||

दूषण टाल गाल मद माया, छै बैठा मुनिराय रे।
ते गुरु वंद छंड सहु धंधा, जो शिवपुरनी चायरे
|| चे० ७ ||

अन्यमती जीव दया धर्म माने, मोटी जुगत लगाय रे।

---

१ पर्न एए, से

ते कर धर्म भर्म तज सघलो, न मरे जीव छः कायरे
॥ चे० ८ ॥

केवल पुंज पदारथ घट में, प्रगटे परचे पायरे
चंचल मेट करे चितथिरता, ते नूं धर्म संभाय रे
॥ चे० ९ ॥

देव गुरु धर्म पदारथ परखो, निरखो नैण लगायरे ।
या तीनां में चूक पड्यां थी, धका नरक में खायरे
॥ चे० १० ॥

कुंजर-कान पान पीपल को, इन्द्र धनुष देखायरे ।
काया माया बादल छाया, पल मे पलटी जायरे
॥ चे० ११ ॥

भटक्यो विविध परे सुख कारण, रंक जेम विललायरे ।
अखै खजानो कृपा करीने, सतगुरु दियो बतायरे
॥ चे० १२ ॥

गमी वस्तु घर मांही मूरख, बाहिर जोवण जायरे ।
ज्ञान गंगा प्रगटी घट अन्तर, राखे मेल बलायरे
॥ चे० १३ ॥

अड़सट साल पीठ पाली में, जेठ महीने आय रे ।

जगत सहु सपने की मायारे ॥ टेर ॥

तन धन जोबन पलक में पलटे, ज्यों बादल छांयार
॥ ज० १

पुद्गल फंद नो बंध इवरथा, भोला भरमाया ॥ ज० २

कंचन महल ने मोहन मूरत, ते सुत खिललाया ॥ ज० ३

निज मुख काच निरख सुख करते, सो छार करी काया
॥ ज० ४

चक्री वासुदेव थिर नहीं दीसे, अरु मंडलिक राया
॥ ज० ५

परमेश्वर एक पल न सुमरियो, धंधा ही में ध्याया
॥ ज० ६

वल्लभ बाल सुं आशा मांडी, पिण जाया सो ही जाया
॥ ज० ७

'रतनचंद' जग देख अथिरता, सत गुरु चरणे आया
॥ ज० ८

